प्रवचन से, ६--नव तत्व से और १०--क्षमादि दश विधि यति धर्म से, इस तरह धम के भिन्न भिन्न स्वरूप हैं। उनको आराधना करने से प्राणी सुर नर सम्बन्धी अनेक प्रकार के सुखों को प्राप्त कर अन्त में कम मल रहित हो निरजन निराकार हो परमानन्द को प्राप्त करता है।

यह देशना सुन विनय पूर्वक प्रणाम कर जिनदत्त बोला--हे भगवन्! ऐसा उत्तम प्रकार का धम किसने बताया वह कृपा कर कहो? मुनि--हे महाभाग्य! यह धम प्राणी मात्र का उपकार करने वाले श्री जिनेश्वर भगवान ने बतलाया है। जिनदत्त--हे भगवन्! ऐसे उत्कृष्ट पद का लाभ किस पुण्य के उदय से प्राप्त किया जा सकता है? मुनि--सौभाग्यशाली! त्रैलोक्यवद्य तीर्थंकर पद की प्राप्ति के लिये अरिहंतादिक बीस स्थानक को निज शक्तिनुसार आराधना करने और उसमें भी तीसरे पद--अर्थात् श्री सघ की भक्ति भावपूर्वक करने से उत्कृष्ट पद प्राप्त होता है। इसलिये कहा है कि--

गुणानामिह सर्वेषा, रत्नानामिव रोहण ।
श्रीमान् श्रमणसघो, आधार परमो भुवि ॥

अर्थ--जैसे इस पृथ्वी पर सब रत्नो का आधार स्थान रूप रोहणाचल है वैसे सब गुणो का आधार रूप श्री श्रमण सघ है।

इसे तीर्थंकर भगवान भी धर्मोपदेश समय 'नमो तित्थस' कहकर नमस्कार करते है। श्री सघ की भक्ति परम पद को देनेवाली है। श्री सघ की भक्ति करनेवाले विशाख नाम के

जीवित नहीं रह सकूँगा। अतः हे कृपासिन्धु ! योग्यायोग्य का विचार किये विना मेरी प्रार्थना को अस्वीकार न कर एकावली हार मुझे देगें--ऐसी आशा है।'

इस प्रकार के करुणामय वचन सुनकर जिनदत्त ने कहा--'हे स्वामी ! यह सब द्रव्य स्वधर्मियों के लिये ही है, मैं तो सिर्फ उसका खर्च करने वाला हूँ। ऐसा कह तुरन्त अत्यन्त मूल्यवान एकावली हार निकाल कर उसके सुपुर्द किया। उसकी ऐसी उदारता देख देव प्रसन्न हो अपने असली रूप मे प्रगट हो उसके सिर पर फूलों की वृष्टि कर उसकी स्तुति करने लगा--'हे सेठ आपको धन्य है, आपने श्रावक धर्म का यथार्थ पालन किया है तथा प्रवचन की और श्री सघ को भक्ति कर जिन शासन की प्रभावना की और अपने कुल को उज्ज्वल किया है इस प्रकार स्तुति कर चिन्तामणि रत्न देकर देव अपने स्थान को लौट गया। चिन्तामणि रत्न के प्रभाव से जिनदत्त श्री संघ के इच्छित कार्य पूरे करने लगा। फिर चार ज्ञान को जानने वाले रत्नप्रभु गुरू के पास अपनी भव स्थिति पूछी। तव गुरू ने कहा, 'हे देवानुप्रिय ! तू यहाँ से मृत्यु पाकर पहले देवलोक मे देवता होगा, वहाँ से चवकर महाविदेह क्षेत्र मे तीर्थंकर पद प्राप्त कर मुक्ति को प्राप्त करेगा।' इस प्रकार गुरू के वचन सुनकर अत्यन्त हर्ष पूर्वक सात क्षेत्रो मे खूब द्रव्य खर्च करता हुआ शुभ भावना पूर्वक अपनी स्त्री और दूसरे वहुत श्रावकों सहित गुरू महाराज के पास से चारित्र लिया। मुनि अवस्था में भी उल्लास पूर्वक प्रवचन

की भक्ति करता, मुनियों को गोचरी लाकर देता और यथाशक्ति वैयावच्च करता हुआ निरतिचार चारित्रपालन कर काल धर्म पा प्रथम ग्रैवेयक देवलोक में ऋद्धि वाला देव हुआ, वहा से आयु पूर्ण होने पर महाविदेह क्षेत्र में आगामी चौवीसी में तीर्थंकर हो मोक्ष प्राप्त करेगा। हरिप्रभा भी उन्ही तीर्थंकर की गणधर हो मोक्ष प्राप्त करेगी।

# चतुर्थ आचार्यपद आराधन विधि

"ॐ नमो आयरियाणं" इस पद की २० माला गिने।

आचार्य के ३६ गुण होने से ३६ खमासमण देवे। प्रत्येक खमासमण से पूर्व यह दोहा कहे।

दोहा

छत्तीस छत्तीसे गुण, युगप्रधान मुणींद।
जिनमत पर मत जाणता, नमो नमो ते सूरीन्द॥

१ प्रतिरूपगुणधराय श्री आचार्याय नमः
२ तेजस्वीगुणधराय श्री आचार्याय नमः
३ युगप्रधानागमाय श्री आचार्याय नमः
४ मधुरवाक्यगुणधराय श्री आचार्याय नमः
५ गम्भीरगुणधराय श्री आचार्याय नमः
६ सुबुद्धिगुणधराय श्री आचार्याय नमः
७ उपदेशतत्पराय श्री आचार्याय नमः
८ अपरिश्राविगुणधराय श्री आचार्याय नमः
९ चन्द्रवत्सौम्यस्वगुणधराय श्री आचार्याय नमः
१० विविधाभिग्रहमतिधराय श्री आचार्याय नमः
११ अविकथक गुणधराय श्री आचार्याय नमः
१२ अचपल गुणधराय श्री आचार्याय नमः
१३ संयमशीलगुणधराय श्री आचार्याय नमः

१४ प्रशान्त हृदयाय श्री आचार्याय नम
१५ क्षमागुणधराय श्री आचार्याय नम
१६ मार्दवगुणधराय श्री आचार्याय नम
१७ आर्जवगुणधराय श्री आचार्याय नम
१८ निर्लोभतागुणधराय श्री आचार्याय नम
१६ तपोगुणयुक्ताय श्री आचार्याय नम
२० सयमगुण युक्ताय श्री आचार्याय नम
२१ सत्यधर्म युक्ताय आचार्याय नम
२२ शौचगुण युक्ताय श्री आचार्याय नम
२३ अकिञ्चन गुणयुक्ताय श्री आचार्याय नम·
२४ ब्रह्मचर्य गुणयुक्ताय श्री आचार्याय नम
२५ अनित्य भावना भाविताय श्री आचार्याय नमः
२६ अशरण भावना भाविताय श्री आचार्याय नम
२७ ससार भावना भाविताय श्री आचार्याय नम
२८ एकत्व भावना भाविताय श्री आचार्याय नम
२६ अन्यत्व भावना भाविताय श्री आचार्याय नम
३० अशुचि भावना भाविताय श्री आचार्यायनम
३१ आश्रव भावना भाविताय श्री आचार्याय नम
३२ सवर भावना भाविताय श्री आचार्याय नम·
३३ निर्जरा भावना भाविताय श्री आचार्याय नम
३४ लोकस्वभाव भावना भाविताय श्री आचार्याय नम

३५ बोधिदुर्लभ भावना भाविताय श्री आचार्याय नमः
३६ धर्मसाधक अरिहंत दुर्लभ भावना भाविताय
श्री आचार्याय नमः

उपरोक्त खमासमण देकर ३६ लोगस्स का कायोत्सर्ग करना ।

## स्तुति

श्री आचार्य, परमेष्ठी, सकल मुनि श्रेष्ठ, गुणगणी ज्येष्ठ, शाश्वत, धीर, प्रवचन, प्रकाशक, प्रवचनाधार, साधनैकचक्षु-भूता आलम्बन भूत, मेढी भूत, सारण, वारण, चोयण, पडिचोयणा कुशल, तीर्थकरोपम, बहुश्रुत, क्रियाधार, धर्माधार, स्वपर समयज्ञ, परहृदयाकृतज्ञ, द्रव्य-क्षेत्र-भाव-कालज्ञ, [1]कुत्तियावण समान सूरिमन्त्रधारी, गणधर, गणी, गच्छस्तम्भपद-धारी, निर्दम्भ, श्रेष्ठ सुगुरु गणि, पिटकधारी, शासनोन्नतिकारी, शासनोद्योतकारी, अर्थधर, सूत्रधर, सद्दानुयोगधर, शुद्धानियोधर, ज्ञानभोगी, अनुभव योगी, अनुद्वार प्रवचनोद्धार, आज्ञाऐश्वर्यधर, भट्टारक, भगवान, महामुनि, मुनिसेव्य, मुनिनायक, गच्छभार धुरन्धर, मार्गदर्शी, निश्यानुभव स्पर्शी, अक्रोधी, जगप्रतिबोधी, अमानी, नित्य शुद्धध्यानी, अमायिक, रत्नत्रय साधक सहायी, अलोभी, अक्षोभि, शुद्धभाषी, गुणगणालङ्कृत ॥

ऐसे आचार्य भगवान को हमारी त्रिकाल वन्दना है, हमारे सम्यगाराधन से सहाय शरण त्राण मति गति श्री आचार्य पूज्य है ।

---

१—जिस दुकान में सर्व वस्तु मिले उसके समान ।

इस पद के आराधन में दिन रात पौषध चौविहार उपवास करना चाहिये। पीछे यथाशक्ति पारणा, अतिथि-संविभाग करे तथा मुनि को अन्न, पान, वस्त्र, पात्र, औषध, पुस्तक, उपकरण, प्रभृति मे प्रतिलाभ करावे। आचार्य सेवा से ही सुलभ बोध होता है। इस तरह से चतुर्थ पद का आराधन करने से अभिमत सिद्धि होती है।

इस पद का ध्यान पीतवर्ण मे करना। इस पद की आराधना से पुरुषोत्तम राजा तीर्थंकर हुए जिनकी कथा इस प्रकार है।

## चौथे आचार्यपद की भक्ति पर पुरुषोत्तम राजा की कथा

इस भरतक्षेत्र में पद्मावती नाम की नगरी थी। वहा इन्द्र के समान ऐश्वर्यवान् पुरुषोत्तम राजा निष्कटक हो प्रजा का पालन करते हुए सुख पूर्वक राज्य करते थे। उसके बुद्धिमान तत्वातत्व का जाननेवाला, समयक्त्व श्राद्ध गुणो से विभूषित, अर्हंत धर्म को माननेवाला सुमति नाम का मत्री था। एक दिन राजा सर्व सामन्त, सेठ और मत्री सहित सभा में बैठा हुए थे कि इतने में एक कपटी, रौद्र नाम का कपाली योगी राजा को आशीर्वाद देकर सभा में आकर बैठ गया। राजा ने आदर पूवक कुशल क्षेम पूछ, आने का कारण पूछा। योगी बोला—हे नरेन्द्र तेरे प्रताप से तेरी सम्पूण प्रजा सुख से रहती है तो फिर मुझ योगी की कुशलता का क्या पूछना? अर्थात्

मैं आनन्द पूर्वक हूँ। परन्तु आज छः माह से एक विद्या सिद्ध कर रहा हूँ किन्तु वह उत्तर साधक बिना सिद्ध नही होती। इसलिये हे परोपकारी पुरुषोत्तम नरेन्द्र मेरे पर अनुग्रह कर मेरा उत्तर साधक बन विद्या सिद्ध करने में सहायता कर मेरे श्रम को सफल कर, यही मेरी प्रार्थना है।'

योगी की बात सुन राजा ने कहा—'योगीन्द्र!' मैं खुशी से आपका उत्तर साधक बनूंगा, इसमे जरा भी शका मत करना। आप अन्य होम की सामग्री तैयार करो, मैं आपके साथ आता हूँ।' राजा की यह बात सुनकर सम्यकत्व को जाननेवाला मंत्री कहने लगा—हे नृपति! वीतराग धर्म को जाननेवाले को मिथ्यात्वी का साथ नहीं देना चाहिये क्योंकि शंका, कांक्षा, विचिकित्सा, पाखण्डी की प्रशसा और उनका साथ ये समकित के पांच अतिचार है। इससे समकित मलीन होता है और समय पर भ्रष्ट होने की सभावना है। इसलिये जिनेश्वर ने इन पॉच अतिचार का त्याग करने को कहा है।'

राजा—मंत्रीश्वर! आपका कहना सत्य है, परन्तु इस क्षण भगुर देह से यदि किसी का उपकार नही हुआ तो यह जीवन किस काम का? क्योंकि अन्त मे तो देह भस्मीभूत होने वाला है। मेरा कुछ भी हो, उसको मुझे कोई चिता नहीं। यदि मेरे कारण इसका कार्य सिद्ध हो जायगा तो मुझे प्रसन्नता ही होगी।

इस प्रकार मंत्री के मना करने पर भी योगी के साथ

तलवार लेकर राजा सूर्यास्त होने पर भयकर वन में योगी के स्थान पर पहुँचा। तब योगी ने कहा हे राजा एक मनुष्य क शव को ला ताकि मै जाप शुरू करूँ। तुरन्त राजा श्मशान भूमि की तरफ रवाना हुआ। मार्ग में चारो दिशाओ में देखता हुआ चला जाता है। इतने में एक वृक्ष की शाखा में एक योगी का शव लटकता हुआ देखा। उसे देख राजा तलवार से रस्सी काटने लगा परन्तु रस्सी कटी नही और शव भी नीचे नहीं गिरा। तीन बार तलवार से काटने पर भी शव नही गिरा। इसलिये राजा ने वृक्ष के ऊपर चढकर रस्सी को खोलकर शव को नीचे उतारा। इतने म राजा की कुलदेवी प्रगट हुई और कहने लगी हे परोपकारी राजेन्द्र! मेरी बात सुन। जिस योगी का तू उत्तर साधक बना है वह कपटी योगी तेरे को ही मारकर सुवर्ण पुरुष बनाना चाहता है। अत तू बराबर सावधान रहना और मन में ॐकार शब्द का जाप करते रहना। इस जाप के प्रभाव मे जब तू योगी के कपाल में धूम्र का प्रकाश देखे तब मेरा स्मरण करना तब मैं प्रगट हो जाऊँगी। एसा कह देवी अदृश्य होगई और राजा शव लेकर योगी के पास गया। योगी के कहने पर शव को स्नान करा उसकी पूजा कर बाय हाथ में तलवार लेकर अग्नि कुण्ड के पास राजा बैठ गया। कपटी योगी मौन लिए हुए एक सौ आठ बार विद्या मन्त्र का जाप करता हुआ पापमय वस्तु का होम करने लगा। उस समय राजा शव के चरणो का काटने लगा और मन में ॐकार मन्त्र का जाप तत्परता से करने

लगा। इतने मे योगी के कपाल में धूम्र का प्रकाश दिखने लगा और राजा ने कुलदेवी को स्मरण किया। कुलदेवी के प्रभाव से और राजा के पुण्योदय से शव उछलकर कुण्ड में गिरा। ऐसा देखकर योगी सोचने लगा कि क्रिया करने में कोई कमी रह गई मालूम होती है, इसलिये फिर जाप करूँ। ऐसा विचार कर फिर जप करने लगा तब भी शव ही पुनः गिरा। इससे क्रोधित हो राजा को मारने के लिये विद्या देवी का ध्यान करने लगा। इतने मे राजा की कुलदेवी ने उसी योगी को उठाकर अग्निकुण्ड मे फेक दिया और वह तुरन्त सुवर्ण पुरुष बन गया। वास्तव मे जो दूसरो का बुरा कर अपना स्वार्थ सिद्ध करता है वह अपना ही नुक्सान करता है। कहा है कि—

द्रुह्यन्ति ये महात्म्येभ्यो, द्रह्यन्त्यात्मन एव ते।
सूर्येन्दुद्रोहकृद्राहुः, शोर्षशेषोऽभवन्नकिं ॥

अर्थः—जो महात्मा का बुरा चाहता है वह स्वयं अपना ही बुरा करता है। सूर्य चन्द्र से द्वेष करने से क्या सिर्फ राहु का मस्तक ही नही रहा? अर्थात् राहु ने सूर्य चन्द्र का बुरा चाहने से धड़ चला गया और सिर्फ मस्तक ही रहा।

यह आश्चर्यजनक घटना देख राजा हृदय में हर्ष और विषाद पूर्वक सोचने लगा कि विद्या का कैसा प्रभाव है? फिर उस सुवर्ण पुरुष को उठा कर गुप्त स्थान में रख दिया और अपने महल मे आकर सो गया। प्रातःकाल रात्रि की सारी घटना मंत्री को कही और सुवर्ण पुरुष को महल में मंगवाया।

वाद मे अनेक दुखी मनुष्यो के दारिद्र को दूर करके उनको धनवान बनाया। फिर एक सुन्दर जिन चैत्य बना उसमें सुवर्ण को प्रतिमा स्थापन कर खूब धन व्यय विया।

एक दिन राजा चतुदशी का उपवास कर रात्रि को सुख पूर्वक सो रहा था उस समय उसने एक स्वप्न देखा। स्वप्न मे उसने किसी एक नगरी में रहनेवाली रत्नादेवी नाम की तापसी के पास अत्यत रूपवान, लावण्यमयी राजकन्या को शास्त्राभ्यास करते देखा। ऐसी अनुपम सौन्दर्यमयी सुन्दरी को देखकर राजा का स्वप्न भंग हो गया और वह जग गया। प्रात काल मन्त्री को बुलाकर अपनी जिज्ञासा वतलाई। यह सुनकर मत्री ने कहा हे राजा स्वप्न में देखी हुई वस्तु का क्या विश्वास ? क्योकि वात, पित्त, कफ और चिंता से तथा सुनी हुई वात से आया स्वप्न व्यथ होता है। इस पर एक मूर्ख तापस की कथा कहता हू उसे आप सुनिये —

वैभवशाली धनपुर नाम का एक सुन्दर गाव था। वहा बचपन से तपस्या करनेवाला एक तापस रहता था। उसने एक दिन स्वप्न में अपने मठ को केशरिया लड्डुओ से भरा हुआ देखा। सवेरे प्रसनता से जागृत होकर अपने शिष्यो से कहने लगा कि आज इस गाव के सब लोगो को बुलाकर केशरिया लड्डुओ का भोजन कराओ। गुरू की आज्ञा से शिष्यो ने गाँव के सब लोगो को मठ के समीप इकट्ठा किया। पीछे मठ में जाकर शिष्यो ने देखा वहा कोई भोजन की सामग्री नही तो गुरु के पास आकर कहने लगे कि महाराज

सब लोग आ गये है परन्तु मठ में भोजन की कोई व्यवस्था नहीं है। इसलिये अब वे लोग रूकें या जावें ? तापस ने कहा अरे मूर्खो मैंने रात्रि को स्वप्न मे लड्डू से भरा हुवा अपना मठ देखा था इसलिये आये हुए सब लोगों को लड्डू का भोजन करा उनकी भक्ति करो। जब लोगों ने यह वात सुनी तो वे तापस की मूर्खता पर हंसते हुए भूखे ही घर गये। इसलिये हे राजन ! स्वप्न की वात कदापि सच्ची नही होती इसलिये यह विचार मन से दूर कर दीजिये। परन्तु कहा है कि स्त्री, वाल, नृप और मूर्ख ये चारों अपनी हठ को नही छोड़ते। मंत्री ने राजा को वहुत समझाया परन्तु किसी तरह भी राजा ने अपनी हठ नही छोड़ी। तब बुद्धिमान मत्री ने विचार कर एक अनुपम दानशाला वनाई, उसमे राजा ने जैसा स्वप्न में देखा उसके अनुसार दो तपस्वियो के पास एक सुन्दर राजकन्या अभ्यास कर रही है ऐसा चित्र बनवाया और वह ऐसे स्थान पर रखा कि आनेवाले सब लोगों की दृष्टि उस पर पडे। इसके अलावा दानशाला मे जो कोई परदेशी आता उसे भोजन करा कर मत्री उससे देश परदेश में देखी हुई नई २ बाते सुनता। इस प्रकार कई दिन व्यतीत होने पर दो परदेशी पंडित उस दानशाला मे आये। मंत्री ने उनको भोजन कराया। भोजन करते २ उन पंडितों की आंखों से अश्रुप्रवाह होने लगा। यह देखकर मंत्री ने शांत और मधुर वचन से कहा हे प्रियजनों ! किस कारण आपकी आंखों से आंसू निकल रहे हैं ? क्या भोजन

में आपको कोई इच्छित वस्तु नही मिली या किसी ने अपमान किया है ? जो बात हो वह मुझे सच सच कहो। परदेशी ने कहा हे मत्रीवर ! आपके भोजन में कोई कमी नही है और न किसी ने हमारा अपमान किया है परन्तु इस चित्र से हमको हमारी नगरी और कुटुम्ब का स्मरण हो आया है। इसीलिये हमारे नेत्रो से आसू निकले हैं। हे मत्री ! बहुत वर्षो तक विदेशो में घूमने पर अपनी जन्मभूमि अथवा परिचित पदार्थ को देख कर किसके हृदय को चोट नही पहुँचती ? हमारे अश्रुप्रवाह का कारण सिर्फ यह चित्र ही है।

पडित से वृतान्त सुनकर मत्री ने पूछा कि यह तुम्हारी नगरी कहा है और वहा कौन राज्य करता है ?

पडित—हे मत्रीवर ! यहा से उत्तर दिशा में देवनगरी के समान प्रियकरा नगर है। वही हमारी जन्मभूमि है। वहा महीपाल राजा सुख पूर्वक राज्य करता है। उसे अत्यत सुन्दर लावण्युक्त, गुणवान पद्मश्री नाम की पुत्री है। वह राजकुमारी दो तपस्विनियो के पास विद्याभ्यास कर सब कलाओ मे कुशल हो गई है। पडितो से वृतान्त सुनकर मत्री ने हर्षित होकर राजा को सम्पूर्ण वृतान्त सुनाया। राजा तुरन्त राजकाय मत्री के सुपुर्द कर अकेला ही उस नगरी को रवाना हुआ। कुछ दिनो बाद राजा प्रियकरा नगरी के उद्यान में पहुँचा। वहा उसने उद्यान में एक महल देखा। उसमें दो तपस्विनियो के पास एक अपसरा के समान रूपवाली राजकन्या को देख के अत्यत हर्षित हो प्रियमूर्ति के दर्शन कर अपने

को धन्य मानने लगा। इसके बाद राजा ने घोड़े को एक वृक्ष के नीचे बांध तपस्विनियों के पास जाकर विनय पूर्वक प्रणाम कर बैठ गया। इतने मे तापसी बोली हे भाग्यशाली ! तुम कौन हो ? कहां रहते हो ? और यहां कैसे आना हुआ है? यदि आपत्ति नहीं हो तो मुझे बतलाओ।

राजा—देवी मैं पद्मावती नगरी मे रहता हूँ। तीर्थयात्रा करने निकला हूँ। यहां आकर आपकी कीर्ति सुनकर आपके दर्शन करने आया हूँ।

राजा के मधुर और विनय युक्त वचन सुनकर तपस्विनी बहुत प्रसन्न हुई। फिर राजा को भोजन करा उद्यान मे मंद २ शीतल पवनयुक्त वृक्षों के कुञ्ज मे आराम करने को कहा। राजा को वहां जाकर सोते ही नींद आगई। इतने में कोई विद्याधर उधर होकर निकला और उसकी दृष्टि सोते हुए राजा पर पड़ी। उसे देखकर वह विचारने लगा कि इस कामदेव समान पुरुप को देखकर कहीं मेरी स्त्री आसक्त न हो जाय। ऐसा विचार कर राजा के दूसरे हाथ मे कोई जड़ी बांध दी जिससे वह मनोहर स्त्री रूप मे बदल गया। इसके बाद थोड़ी देर मे विद्याधर की स्त्री वहां आई उसने इस सुन्दरी को देखकर सोचा कि कहीं मेरा पति इसे देखकर इस पर मोहित न होजाय। ऐसा सोच उसने राजा के दूसरे हाथ पर कोई जड़ी बांध दी जिससे वह स्त्री फिर युवान कामदेव समान रूपवाला पुरुष बन गया। इसके

बाद राजा ने जागृत हो अपने हाथ में बधी हुई एक जडी खोली और वह पीछा विद्याधर को बधी हुई जडी के प्रभाव से स्त्री रूप में हो गया। ऐसा आश्चय देखकर दूसरी जडी दूसरे हाथ से खोली तो फिर वह असली रूप में हो गया। जडियो का यह अपूर्व प्रभाव देखकर राजा बहुत प्रसन्न हुआ और उन जडियो को गुप्त रख राजा तापसणी के पास आया। तब उसने पूछा हे वत्स तू देखने में राजा के समान मालूम होता है इसलिये बिना किसी शका व भय के जो सत्य बात हो वह बतला दे।

राजा—देवी! आपका आग्रह है तो मै सत्य बात बतलाता हूँ। मै पद्मावती नगरी का पुरुषोत्तम राजा हू। एक दिन स्वप्न में आपकी शिष्या राजकुमारी को देखकर बडे प्रयत्न से पता लगाकर आपके पास आया हू। राजा की बात सुनकर तापसी ने कहा भाग्यशाली भूपाल तुम जिस आशा से आये हो वह पूरी होना कठिन है क्योंकि यह राजकन्या पुरुष द्वेषिणी है और अपना कदाग्रह छोडती नही।

राजा—हे माता! मै स्त्री रूप में होकर उसका कदाग्रह दूर कर अपने पर आसक्त कर लूगा परन्तु इसमें आपकी खास जरूरत पडेगी। तापसो ने पूछा आप किस तरह स्त्री रूप म हो जायगे? राजा ने कहा देवी! मेरे पास एक अनुपम जडी है उसके प्रभाव से नवयौवना स्त्री हो सकता हू। ऐसा कह वह जडी तापसी को बताई, जिससे वह आश्चय-चकित हो गई। पीछे राजा ने वह जडी अपनी भुजा पर

बांधी और तत्काल वह नययौवना स्वरूपवान स्त्री हो गई। दूसरे दिन सवेरे राजकुमारी तापसी के पास अभ्यास करने आई, उस समय लावण्यमय सुंदरी को देखकर वह तापसी से पूछने लगी हे देवी यह वैठी हुई सुंदरी कौन है वताओ। तापसी ने कहा वेटा यह मेरे भाई की सुलोचना नाम की पुत्री है और यह पद्मावती नगरी मे रहती है। मेरे पर इसका अत्यधिक स्नेह होने से मुझ से मिलने आई है। एक-दो दिन रहकर वापस अपने घर चली जायगी।

राजकुमारी—माता ! इसे देखकर मेरे हृदय मे स्नेह उमड़ता है इसलिये यह ज्यादा दिन मेरे पास रहे ऐसा उपाय करो।

तापसी—वेटा इसे इसके घर पर भी काम है इसलिये अधिक नहीं रुक सकेगी।

राजकुमारी—माता जैसे भी वने इसे रोको। थोड़े दिन रखकर फिर जाने दूंगी। कृपा कर मेरी इस प्रार्थना को स्वीकार कीजिये।

तापसी—पुत्री ! यदि तेरा इतना आग्रह है तो रोकूंगी। बेटी सुलोचना ! (राजा) राजकुमारी का तेरे पर वहुत स्नेह है इसलिये तू थोड़े दिन इनके पास रहकर पीछे घर जाना।

सुलोचना—(राजा) जैसी आपकी आज्ञा। इसके वाद स्त्री रूप राजा और राजकुमारी महल में गये। वहां नाना प्रकार की बात चीत करते कुछ दिन व्यतीत हुए। दोनों के

दिल दूध और मिश्री की तरह एक हो गये । इसीलिये कहा है कि—

क्षीरेणात्मगतोदकाय हि गुणा दत्ता पुरा तेऽखिला,
क्षीरे तापमवेक्ष्य तेन पयसा ह्यात्मा कृशानौ हुतः ॥
गतुं पावकमुन्मनस्तद भवद् द्रष्टा च मित्रापद,
युक्त तोयजलेन शाम्यति पुनर्मैत्री सतामीद्रशो ॥१॥

अर्थ – पहले दूध ने अपने अदर के उज्जवलनादि सब गुण अपने साथ मिले हुए पानी को दिए, पीछे दूध को जलता देख पानी ने अपने अग को जलाया। इस तरह मित्र की आपत्ति देखकर दूध अग्नि के पास जाने को तैयार हुआ। (अर्थात उबलने लगा) फिर पानी से ही वह शात हुवा। इसीलिये सज्जन पुरुषो की मित्रता दोनो तरह की होती है ।

एक दिन रात्रि को बातचीत करते समय राजा ने राजकुमारी को पूछा कि तू पुरुषद्वेषिणी होकर अपने यौवन को क्यो निष्फल करती है ?

राजकुमारी—हे सखी ! मुझे जातिस्मरण ज्ञान होने से पुरुष पर द्वेष करनेवाली हुई हूँ।

राजा—जातिस्मरण कैसे हुआ ? तब राजकन्या लज्जित होती हुई कहने लगी। किसी को मैथुन करते देखकर जातिस्मरण हुआ। यह सुनकर राजा ने कहा—सखी यह बात मुझे सविस्तार बतला। इसलिये कुमारी कहने लगी एक जगल में हस्ती का जोडा बडे स्नेहपूर्वक रहता था। एक बार

उस जंगल में दुर्भाग्य से महा भयंकर दावाग्नि लगी, जिससे सब पशु इधर उधर भागते हुए जहां हस्ती का जोड़ा था वहाँ जाकर इक्ट्ठे होने लगे । उन जीवों पर दया आने से वह हाथी का जोड़ा वहां से दूसरी जगह चला गया। वहां भी दावग्नि पहुंच गई। इसलिये हाथी हथिनी को छोड़ कर कही और चला गया और हथिनो पुरुष जाति को धिक्कारतो हुई अनुकंपा के भाव से जल कर मैं यहां राजकन्या हुई हूं। हे सखी ! इस कारण मै पुरुप के स्वार्थी स्नेह को विचार व्याह नही करना चाहती।

इस प्रकार राजकुमारी के पूर्व भव को सुन राजा को भो जाति स्मरण हुआ। पीछे थोड़ी देर दूसरी बातचीत कर सुलोचना रूप राजा ने तापसी के पास आकर सारा वृतान्त कहा। पीछे राजा के कहने से तापसी ने राजकन्या और राजा के पूर्वभव का चित्र तैयार किया जिसमे एक जंगल मे भयंकर दावानल लगा हुवा है, बहुत से जंगलो जीव इधर उधर भागते हुए अग्नि में जल कर मर रहे है। इनमें एक हाथी का जोड़ा था जिसमें हथिनी अग्नि की ज्वाला से तड़फ रही है और हाथी नजदीक के सरोवर से अपनी सूंड से शीतल जल लाकर बार २ डालता है। परन्तु अंत में वह मर जाती है। स्नेह के कारण हाथी भी अग्नि मे गिर कर मर जाता है। इस प्रकार का चित्र एक आदमी के हाथ में देकर नगर मे भेजा। उस चित्र को देखकर जो उसके बारे मे पूछता तो वह इस प्रकार कहता कि पद्मावती नगरी के राजा पुरुषोत्तम

को जाति स्मरण हुआ है और अपने पूर्वभव की पत्नि को प्राप्त करना चाहता है, उसी का यह चित्र है।

उस आदमी को नगर में घूमते हुए राजकुमारी ने देखा इसलिये उसको बुलाकर सब हाल पूछा। उस आदमी न पहले के अनुसार सारी बात कह सुनाई। इससे पुरुप द्वेप राजकुमारी के मन से दूर हो गया और पुरुपोत्तम राजा स अनुराग करने लगी। यह बात राजकुमारी के पिता को मालूम हुई जिससे उसने खुश होकर विवाह की तैयारी कर बहुत से मनुष्यो के साथ पद्मावती नगरी भेजने का प्रबध किया। राजकुमारी माता पिता व तापसो को प्रणाम कर सब का आर्शीवाद लेकर पद्मावती नगरी को चल दी। अब पुरुपोत्तम राजा भी तापसो को नमस्कार कर अपनी मनोकामना पूर्ण हुई जान स्त्री रूप मे ही राजकन्या के साथ अपन नगर को रवाना हुआ। कुछ ही दिनो में वे पद्मावती नगरी के उद्यान में आकर ठहरे। वहा से सध्या को चुपचाप स्त्री वेप छोड-कर पुरुपोत्तम राजा महल में गया। राजा के आगमन की सूचना मिलने पर नगर के सेठ, सामत, मत्री वगैरह नमस्कार करने आये। पीछे राजा ने सारा वृतान्त मत्री को बतलाया और शुभ मुहुत देख उत्तम लग्न में राजकुमारी पद्मश्री के साथ बडे ठाठबाट के साथ शादी की।

कुछ समय आनन्द सहित विपय सुख भोगते हुए राणी ने सिंह स्वप्न सूचित गर्भ धारण किया। नौ मास पूरे होने पर पुत्र हुवा। राजा ने बडे हर्प पूर्वक जन्मोत्सव किया।

पुत्र का नाम पुरुपसिंह रखा। बड़े लाड़ प्यार से पालित विद्याभ्यास कर सब शास्त्रों का ज्ञान प्राप्त कर यौवन अवस्था मे पहुचा। इसलिये राजा ने उत्साह से आठ राजकुमारियों के साथ राजकुमार की शादी कर दी। इस प्रकार राजा अपने आपको सुखी मानने लगा परन्तु सब की स्थितो कभो एक समान नही रहती है। अब धीरे २ राजा का भाग्य चक्र उलटा चलने लगा। पूर्व कर्मवश राणी के शरीर में दाहज्वर की महावेदना उत्पन्न हुई। उसी वेदना से राणी की मृत्यु हो गई। राणी पर अधिक स्नेह होने के कारण खाना पीना, राजकाज छोड़कर रातदिन रोने लगा। उस समय उस नगरी के उद्यान में चार ज्ञान को धारण करने वाले परमोपकारी श्रीदेव मुनिश्वर पधारे। उनको नमस्कार करने के लिये नगर के सब लोग जाने लगे। राजा भी मंत्री सहित आकर गुरु वंदन कर विनय पूर्वक उचित स्थान पर बैठ गया। उस समय करुणा सागर मुनिराज धर्मदेशना देने लगे।

'हे भव्यजीवों! मनुष्य जन्म, आर्य क्षेत्र, उत्तम कुल और धर्मश्रवण का योग मिलने पर भी जो प्राणी अनन्त सुख देनेवाले धर्म मे चित नही लगाता वह वारवार दुःख से भरे चौरासी लाख योनियो मे भ्रमण करता है। ससार में एक भी ऐसो योनी नहीं है जिसमे यह जीव अनन्त बार जन्मा व मरा न हो। यह जीव कर्म वश मनुष्य जन्म प्राप्त कर पौद्‌ग-लिक सुख को इच्छा में आसक्त होकर मनुष्य जन्म ऐसे ही खो देता है। इस जीव ने पौद्‌गलिक सुख को अनन्तबार

भोगा है फिर भी इसको तृप्ति नही। वास्तविकता मे इस पौद्‌गलिक सुख को सच्चा सुख नही कह सकते क्योकि जिस तरह किंपाक का फल खाने में मीठा होता है परन्तु अन्त में दारुण दुःख देनेवाला होता है। ऐसे दुखगर्भित सुख मे गुणीजन क्यो आसक्त होता है? सासारिक सुख क्षणिक और असार है इसलिये उसका त्याग कर अनन्त सुख को देने वाले जैन धर्म में रुचि रखना चाहिये। धर्म दो प्रकार का है—एक पच महाव्रत रूप श्रमण धर्म जिससे मोक्ष सुख प्राप्त होता है। दूसरा सम्यकत्व मूल श्रावक के बारह व्रत रूप धर्म है जिससे उत्कृष्ट बारहवें देवलोक का सुख प्राप्त होता है। इस तरह अनेक भवोपार्जित कर्म का नाश कर अक्षयसुख को देनेवाले धम का चिंतन करो।"

गुरु की धर्म देशना श्रवण कर राजा को प्रतिबोध हुवा और कहने लगा—हे करुणानिधि! इस अनन्त ससार में भ्रमण कर अनेक जन्म मरण के दुःख से भय पाकर मै आपकी रण में आया हू इसलिये मुझे इस दुःख से मुक्त करनेवाला चारित्र ग्रहण करने की आज्ञा दो।

गुरु—हे देवानुप्रिय! तुमको जिससे सुख मिले वैसा करो।

पीछे गुरु की आज्ञा लेकर नृपति राजमहल में आकर सातो क्षत्र में खूब द्रव्य व्यय कर पुरुषसिंह राजकुमार को राज गद्‌दी पर स्थापन कर मत्री सहित महोत्सव पूर्वक देव मुनिश्वर से चारित्र लिया। गुरु के पास सब क्रिया सीख समिति-

गुप्तयुक्त निरतिचार से चारित्र पालन कर नव पूर्वधर हुए ।

एक दिन अप्रमत्त राजर्षि मुनि शुभ ध्यान में रहकर इस प्रकार विचार करने लगे—अहो ! सम्यगज्ञान रूप चक्षु को देनेवाले, दुर्गति से तारने वाले गुरू से करोड़ उपाय करने पर भी उऋण नही हो सकते । माता, पिता, पुत्र, मित्र और स्त्री वगैरह तो सिर्फ इस भव में अपने स्वार्थ के खातिर ही उपकार करते है परन्तु गुरू महाराज तो निःस्वार्थ भाव से उपकार करनेवाले है इसलिये सच्चे माता पिता तो गुरु महाराज है । इस प्रकार विचार कर अपने मन में अभिग्रह धारण किया कि आज से मुझे नित्य गुरूजन की भक्ति करना । ऐसा अभिग्रह लेकर निरंतर अस्खलित भाव से गुरू की तैतोस अशातना टालकर गुरू के छत्तीस गुणों का चितन कर अपने मुंह से दूसरों के सामने गुरू के गुणों का कीर्तन करते हुए उत्कृष्ट पुन्योपार्जन कर तीर्थंकर नाम कर्म का वंध किया ।

एक दिन देवसभा मे इन्द्र महाराज ने पुरुषोत्तम मुनि की प्रशंसा कर कहा कि—वर्तमान संसार में भरतक्षेत्र में मुनि गुणों मे विभूषित पुरुषोत्तम राजर्षि के समान गुरू भक्ति करनेवाला दूसरा नही है । इस प्रकार मुनि की प्रशंसा सुन कोई इर्षालु मिथ्या दृष्टि देव उन मुनि को परीक्षा करने के लिये मुनि का रूप धारण कर पुरुषोत्तम मुनि के पास आकर उनके अनेकों दोष बताने लगा और कटु वचन से वाक्य प्रहार कर भर्त्सना करने लगा। फिर भी समता

सिंधु राजर्षि मुनि जरा भी खेद नही करते हुए अपनी निंदा करते हुए गुरूभक्ति भाव से जरा भी विचलित नहीं हुए। इस प्रकार दृढ चित्तवाले मुनि को देख देव प्रगट होकर मुनि को तीन प्रदक्षिणा नमस्कार कर अपने अपराध की क्षमा माग देवलोक में वापिस गया। राजर्षि मुनि अभिग्रह का पालन करते हुए अन्त मे एक मास का अनशन कर अच्युत कल्प में महा समृद्धिवाले देव हुए। वहा से चव कर महाविदेह क्षेत्र मे तीर्थंकर पद प्राप्त कर मोक्ष प्राप्त करेंगे।

# पंचम स्थविर पद आराधन विधि

"ॐ नमो थेराणं" इस पद को २० माला गिने।

इस पद के १० खमासमण देवे। प्रत्येक खमासमण से पूर्व यह दोहा कहे।

दोहा

तजि पर परणति रमणता, लहे निज भाव स्वरूप।
स्थिर करता भविलोक ने, जय जय स्थविर अनूप ॥

१ श्री लौकिक स्थविर देशकाय लोकोत्तर स्थविराय नमः
२ श्री देशस्थविर देशकाय लोकोत्तरस्थविराय नमः
३ श्री ग्रामस्थविर देशकाय लोकोत्तरस्थविराय नमः
४ श्री कुलस्थविर देशकाय लोकोत्तरस्थविराय नमः
५ श्रीलौकिक कुल स्थविर देशकाय लोकोत्तरस्थविराय नम.
६ श्री लौकिक गुरु स्थविर लोकोत्तर देशकाय स्थविराय नमः
७ श्री लोकोत्तर श्री संघ स्थविराय नमः
८ श्री लोकोत्तर पर्याय स्थविराय नमः
९ श्री लोकोत्तर श्रुत स्थविराय नमः
१० श्री लोकोत्तर वय स्थविराय नमः

उपरोक्त खमासमण देकर १० लोगस्स का कायोत्सर्ग करे।

## स्तुति

जगत में स्थविर दो प्रकार के होते ह एक लौकिक, दूसरे लोकोत्तर, उसमें देश वृद्ध नगर वृद्ध, ग्राम वृद्ध कुल वृद्ध, माता, पिता, प्रमुख लौकिक स्थविर हैं। उनका विनय प्रतिपत्ति इस लोक में यशवृद्धि का कारण है। परलोक में भी पुण्य का हेतु है जिससे तीर्थंकरादि भी माता पिता प्रभृति के विनय से नही चूकते। इससे लौकिक स्थविर को भी व्यवहार में नमस्कारादि करना योग्य है। दूसरा लोकोत्तर स्थविर, धर्मगुरु तथा श्री सघ है, जो तीन प्रकार का है १ पर्याय स्थविर, २ वय स्थविर, ३ श्रुत स्थविर। जिनको दीक्षा लिए २० वष हो गये हो उनका पर्याय स्थविर कहते हैं। जिनकी उम्र ६० वप से अधिक हो उनको वय स्थविर कहते ह। जो समवायङ्गसे ऊपर तक आगम पढ हो उनको श्रुत स्थविर कहते हैं। ये तीनो प्रकार के स्थविर शासन की शोभा, गण के भूषण, समस्त आचार विचार के सूय के समान प्रकाशक है, जिस कारण से उपाध्याय प्रवर्तक गणावच्छेदक रत्नाधिक का प्रवर्तन कराते है। जो माग से शिथिल होते साधुओ को शिक्षा देकर स्थिर करते हैं, उत्साह को बढाते ह, क्रियादिक में पुष्ट करते हैं, जिनको पद प्राप्त नही है उनको पद प्राप्त कराते हैं और स्थिर रखते हैं। जैसे लोक नीति में बिना वृद्ध घर, लश्कर, समुदाय, ग्राम, नगर, राजा, सभा कुल पञ्चायत, बरात, जाति वगरह शोभा नही देते इसी तरह स्थविर बिना गच्छ शोभा नही देता। श्रीसिद्धातजी

में भी श्रुतादि स्थविर को समुद्र, मेरु पर्वत, केवली, चक्रवर्ती राजा की उपमा दी गई है । इस कारण से स्थविर भी वहुमान विनय करके पढते पढ़ाते है। उन स्थविरो से विनय की वृद्धि होती है, क्रिया मे कैसे है उन्ही से क्रिया की पुष्टि की हुई है, तथा वहुत प्रकार के श्रुतधारी, क्रियाधारी संयमधारी देखे जाते है। उन्ही से गुणदोप का आदरत्याग परिणति परिणाम भी पुष्ट होता है, तीनों वृद्धि पुष्ट होती है। स्थविरों को उत्पादि की वृद्धि भी होती है क्योंकि वे जिनमार्ग के धुरन्धर है। श्री गौतमस्वामी भी श्रीकेशीकुमार आदि स्थविरों को वड़ा मानकर आप उनके स्थान पर गए और श्री केशीकुमार ने श्रीगौतम को श्रुत स्थविर समझकर वहुमान प्रतिपत्ति करके और प्रश्न गोष्ठी करके पञ्चविधि धर्म अंगीकार किया। ऐसे जो परमोपकारी स्थविर मुनिराज है उन स्थविरों को नित्यप्रति त्रिकाल बन्दना हो, और वे स्थविर हमारे मुक्ति साधन के सहायक होवें।

इस प्रकार स्तुति कर चन्दन तैलादि का विलेपन करे और इस पद में भी यथाशक्ति दिन-रात पौषध करे। इस पद की भक्ति के विषय मे स्थविर साधुओं को आहार, पानी, वस्त्र, पात्र, कम्बल, औषध प्रभृति से बहुत विनय करे, हाथ जोड़ कर वन्दना करे, सुखशाता पूछे, साधर्मियों की भक्ति कर, माता पिता आदि गुरुजनों की यथायोग्य विनय भक्ति करे।

इसकी आराधना गौर वर्ण से करे। इस पद की आराधना से पद्मोत्तर राजा तीर्थंकर हुए जिनकी कथा इस प्रकार है ।

# पांचवें स्थविर पद पर पद्योत्तर राजा की कथा

भरतक्षेत्र में महान् समद्धिशालो वाणारसी नगरी थी। वहा सूय समान प्रतापी, स्वरूपवान पद्योत्तर राजा न्याय-युक्त सुख पूवक राज्य करते थे। यहा से कुछ दूर अतिशय मनोहर शुभापुरी नगरी में जयराज राजा राज्य करता था। उसके देवागना के समान रूपवतो पद्मिनो और कुमुदिनी दो सर्वगुणसम्पन्न पुत्रिया थी। गजपुर नगर में सिंहरथ राजा राज्य करता था। उसके भी भोगावती और विभ्रमवती दो पुत्रिया थी। इन चारो राजकुमारियो ने किसी चित्रकार के पास पद्योत्तर राजा का चित्र देख उससे अनुराग करने लगी। माता पिता की आज्ञा से एक साथ पद्योत्तर राजा के साथ व्याह किया। राजा भी उनक साथ स्नेहपूर्वक सुख भोगते हुए समय व्यतीत करने लगा।

एक बार कौशल देश के सुग्रीव नाम के राजा ने पद्योत्तर राजा को चारो रानियो के अद्भुत रूप की प्रशसा सुनकर उस दुर्बुद्धि कामाध राजा ने दूत भेज कर पद्योत्तर राजा को कहलाया कि महाराज सुग्रीव तुम्हारी रानियो पर मोहित हो गया है इसलियें उनकी आज्ञानुसार अपनी रानियो को कौशलाधिपति के सुपुर्द कर उनके कृपाभाजन वनो। दूत की यह वात सुनकर पद्योत्तर राजा क्रोधित हो कहने लगा—हे दूत यहाँ से चला जा। तेरे निर्लज्ज दुर्बुद्धि राजा को तो

कहलाते शर्म नही आई परन्तु तुझे भी ऐसा कहते मृत्यु का डर नहीं लगा ? तू दूत होने के कारण अवध्य है इसलिये जीता छोड़ता हूँ। तू जाकर तेरे कामान्ध अविवेकी राजा को कहना कि सोते सिंह को छेडकर क्यो अपने प्राण गवाता है। है। कामान्ध होने के कारण वह विचारा हृदय से भी शून्य हो गया मालूम होता है और इसीलिए उसने ऐसा अयोग्य प्रस्ताव रखा है। इसीलिये वह दया का पात्र है। उसे कहना कि वह अपनी मूर्खता की क्षमा मांग ले नही तो इस मूर्खता का फल उसे भोगना पड़ेगा।

इस प्रकार पद्मोत्तर राजा के वचन सुन दूत ने अपने स्वामी के पास आकर सारा हाल कह सुनाया। दूत के द्वारा उत्तर सुनकर सुग्रीव राजा क्रोधान्ध हो अपनी सेना लेकर पद्मोत्तर राजा पर चढ़ाई करदी। पद्मोत्तर राजा भी अपनी सेना लेकर लड़ने आया। विशाल मैदान में दोनो सेनाओं मे घोर युद्ध हुआ। अंत मे सुग्रीव राजा हार कर भाग गया। पद्मोत्तर राजा विजय प्राप्त कर बड़े महोत्सव पूर्वक अपने नगर में आकर सुखपूर्वक रहने लगा।

एक दिन राजा राज्य सभा में बैठा हुआ था, उस समय इन्द्र शर्मा नाम का इन्द्रजालिया मनोहर देव समान रूपधारण कर साथ में एक अनुपम स्वरूपवान लावण्यमयी नवयौवना युवती को लेकर सभा मे आया और प्रणाम कर खड़ा रहा। उसको राजा ने आदर पूर्वक कहा—हे वीर पुरुष! तू कौन है? तेरे साथ यह सुन्दरी कौन है? यहाँ आने का क्या प्रयोजन है?

इन्द्रजालिया सिर झुका कर कहने लगा—हे नरनाथ ! मे मणिप्रभ विद्याधर हूँ और यह प्राणों से अधिक प्रिय मेरी पत्नि है । यह एक दिन अपनी सखियो के साथ क्रीडा करने जा रही थी उस समय मेरे शत्रु वज्रदाह विद्याधर ने इसका हरण किया । मुझे खबर होते ही उसके साथ युद्ध कर अपनी स्त्री को लेकर यहा आया हू । परन्तु वह दुष्ट फिर अत्यन्त क्रोधित हो मेरे को मारने के लिये आरहा है । इसलिये मै अपनी स्त्री को आपकी शरण में देने आया हूँ । लोगो के मुह मे सुना है आप पर नारी सहोदर हे इसलिय आपके पास छोडने आया हूँ । मे जबतक दुश्मन को जीतकर पीछा आऊँ तब तक आप इसकी रक्षा करेंग ऐसी आशा हे । मैं थोडी ही देर में आपकी कृपा से अपने शत्रु को मार कर आ जाऊँगा । ऐसा कह क्षण में वह आकाश मार्ग से अदृश्य हो गया और स्व सभासद विस्मित हो उसकी तरफ देखते ही रह गये ।

थोडी देर मे आकाश से एकदम दो कटे हुए पैर राज सभा में आकर गिरे । इसके बाद दो हाथ कटे हुए गिरे । इस तरह शरीर के सब अवयव कटे हुए गिर पडे । यह देखकर सब विस्मय करने लग । उन अवयवो को पहचान कर विद्याधर की स्त्री जोर जोर से रुदन करती हुई बोली—हाय! हाय ! नाथ ! मुझ अभागी के लिये आपने निदयी शत्रु से लडकर प्राण त्याग किये । अरे नाथ ! दुष्ट के साथ लडने से तो मुझ हत-भागिनी का ही नाश होने देते तो अच्छा होता । हे प्राणपति ! अब मै आपके विना जीकर क्या करूँ ? मैं भी

आपके पीछे पीछे आती हूँ। इस तरह रोती हुई राजा से कहने लगी—महाराज ! मैं भी पति के साथ सती होना चाहती हूँ। क्योकि कुलीन और सती स्त्री का पति के बाद जीना व्यर्थ है। इसलिये मेरे पति के अंग के साथ मेरा भी अग्नि संस्कार करो जिससे मै जल्दी अपने पति से जाकर मिलूं। राजा आदि सभासदो ने उसे वहुत समझाया परन्तु उसने अपनी हठ नही छोड़ी। इसलिये राजा ने सबकी सलाह से अवयवों के साथ स्त्री का अग्नि संस्कार कर शोकपूर्ण हृदय से सभा में आकर वैठा। इतने मे आकाश से प्रफुल्लित होता हुआ पूर्वोक्त विद्याधर ( इन्द्रजालिया ) राजसभा में आकर राजा को नमस्कार कर कहने लगा। हे सत्यमूर्ति नराधीश ! मै आपके प्रताप से मेरे शत्रु का नाश कर निर्विघ्नता से आपके पास आया हूँ। अब आप मेरी सुख की देवी मेरी प्राणप्रिया सुलोचना को वापिस लेजाने को आज्ञा दीजिये। इन्द्र-जालिया को अचानक आया देख व उसके पूर्वोक्त वचन सुन राजा स्तब्ध हो कुछ भी उत्तर दिये विना भूमि की तरफ दृष्टि कर वैठा रहा। राजा को इस प्रकार वैठे देखकर पुनः इन्द्र-जालिया वोला—हे नरपति! आप विना कुछ कहे उदास होकर क्यों वैठे हो ? क्या मेरी सुन्दर स्त्री को देखकर तुम्हारे मन मे पाप पैदा होगया है ?

ऐसे कटु वचन सुनकर राजा मस्तक ऊंचा कर वोला—हे विद्याधर ! आप ऐसा न कहे। आपकी स्त्री मेरी वहिन के समान है। वह स्त्री आपके कटे हुए अवयवों को देखकर उनके साथ जलकर भस्म हो गई है

राजा की बात सुन पुन मर्म भेदी वचन कहने लगा—हे नृपति ! सत्पुरुष प्राणान्त कष्ट होने पर भी सत्य से विचलित नही होता । यह पृथ्वी सत्यवान पुरुषो के सत्य पर ही टिकी हुई है । लोग आपको सत्यवादी कहते हैं । क्या आप अपन सत्य से भ्रष्ट हो गये हो ? अरे स्त्री को देखकर कौन चलायमान नही होता ? राजा आपकी बुद्धि भ्रष्ट होगई है । आप सत्य से भ्रष्ट हो गये हो ।

इन्द्रजालिया के तीक्ष्ण तीर समान वाक्य सुनकर राजा का दिमाग घूमने लगा और मस्तक के हाथ लगा नैन बन्द कर चिन्ता करने लगा । इस तरह राजा को शोक पूर्ण देखकर जली हुई स्त्री अचानक प्रगट होकर अपन पति के पास खडी हो गई । उसे अचानक प्रगट हुई देखकर सब विस्मित होगये । तब राजा ने इन्द्रजालिया से कहा कि आपने यह सब हमको दु खी करने के लिये क्यो किया । तब उसने जवाब दिया कि हे राजा तेरे को प्रतिबोध देने के लिये इस इन्द्रजाल की रचना की थी । जैसे यह सब इन्द्रजाल असत्य है वैसे ही ये सारे पदार्थ जो दिखाई देते है वे सब क्षण भगुर और नाशवान ह । यह विशाल राज्य, अनुपम सौन्दर्य वाली मनोहर स्त्रिया सब नाशवान हैं । सब भोगो का त्याग ही सुख को देनेवाला है । यदि हम इनको नही छोडते तो ये किसी समय हमको छोडकर दु ख देंगे । इसलिये इन पर मोह करना व्यर्थ है । इन्द्रजालिया के ऐसे बचन सुन राजा को ज्ञान हुआ और उसे एक करोड सोना मोहर देकर विदा किया ।

दूसरे दिन उसी नगरी के उद्यान में देवप्रभ आचार्य बहुत मुनियों के साथ पधारे। नगर मे खबर होते ही सब पुरवासी राजा वगैरह गुरु को वन्दना करने गये। उद्यान मे आकर राजा विनय सहित तीन प्रदक्षिणा दे गुरु को वन्दना कर उचित स्थान पर बैठ गया। पीछे गुरु महाराज ने धर्म देशना शुरू की।

'हे भव्य आत्मा! जो कोई प्राणी लज्जा, भय, तर्क वितर्क, मात्सर्य, स्नेह, लोभ, हठ, अभिमान, विनय, शृंगार, कीर्ति, दुःख, कौतुक, आश्चर्य. व्यवहार, भाव, कुलाचार, और वैराग्य से धर्म का सेवन करता है, उसे अपार फल की प्राप्ति होती है। यदि धर्म श्रवण करा हो, देखा हो, किया हो, कराया हो और अनुमोदन किया हो तो अपार सुख प्राप्त करता है। इसलिये हे भव्य प्राणियों धर्म मे रुचि रखो।'

गुरु की देशना सुन राजा को वैराग्य भावना पैदा हुई और दोनों हाथ जोड़ मस्तक झुका गुरू से बोला—'हे करुणा निधान! मुझे यह राज्य, मनोहर स्वरूपवान स्त्रियाँ और प्रताप किस पुण्य के प्रभाव से प्राप्त हुए है कृपा कर बतलाइये। गुरू ने कहा—हे राजा तू पूर्व भव में नन्दनपुर नगर में शङ्ख नामक सेठ के यहाँ नन्दन नाम का नौकर था। एक दिन तू मनोहर खिला हुआ कमल लेकर सेठके घर जारहा था कि इतने में किन्ही चार कुमारियों ने उस कमल को देखकर कहा कि ऐसा सुन्दर फूल तो वास्तव मे जिनेश्वर की पूजा के योग्य है। कन्याओं के ऐसे वचन सुन प्रसन्न होता हुआ कन्याओं से बोला

कि जो तुम कहती हो वह सत्य है। यह कमल जिनेश्वर की पूजा के योग्य ही है। ऐसा वह स्नान कर शुद्ध वस्त्र पहन अत्यन्त भाव पूर्वक श्री देवाधि देव परमात्मा की पूजा कर वह कमल का फूल चढाया। इसीलिये कहा है कि—

श्रेयस्तनोति दुरितानि निराकरोति,
लक्ष्मीकरोति, शुभ सचय मातनोति ।
पूज्यत्व मानयति कर्मरिपून्निहन्ति,
पूजा जिनस्य रचिता जिनभावमार ॥

अर्थ—अपनी उत्कृष्ट भावना से करी गई श्री जिनेश्वर की पूजा कल्याण करनेवाली है, पापों को दूर करने वाली है, लक्ष्मी की वृद्धि करनवाली है, पुण्य सचय में वृद्धि करती है, पूज्यता बढाती है और कर्म रूपी शत्रुओं का नाश करती है। इस तरह भाव पूर्वक भगवान की पूजा अनेक उत्तम फल को देने वाली है। उन चारों कन्यायों ने भी जिनेश्वर भगवान की पूजा का अनुमोदन किया। उस पुण्य के प्रभाव से तू वहाँ राजा हुआ और वे सारी कुमारियां तेरी रानियाँ हुई।

गुरू से पूर्व भव सुनकर राजा को जातिस्मरण हुआ और वैराग्य भावना लेकर राजमहल में आकर अपने पुत्र पद्मशेखर को राजगद्दी दे नगर के सारे जिन चैत्यों में अट्ठाई महोत्सव कर चारों स्त्रियों के साथ गुरू से चारित्र अङ्गीकार किया। धीरे धीरे राजर्षि मुनि ने विधि सहित गुरू से ग्यारह अगों का अध्ययन किया। एक दिन गुरू के मुह से वृद्धों की भक्ति का

# षष्ठ उपाध्याय पद आराधन विधि

"ॐ नमो उवज्झायाणं" इस पद की २० माला गिने।

उपाध्याय के २५ गुण होने से पहले नीचे लिखे २५ खमासमण देवें। प्रत्येक खमासमण से पूर्व यह दोहा कहे।

दोहा

बोध सूक्ष्म बिणु जीव ने, न होय तत्त्व प्रतीत।
भणे भणावे सूत्र ने जय जय पाठक गीत॥

१ श्री आचाराङ्गश्रुत पाठकाय उपाध्याय नमः
२ श्री सुयगडाङ्गश्रुत पाठकाय उपाध्याय नमः
३ श्री ठाणाङ्गश्रुत पाठकाय उपाध्याय नमः
४ श्री समवायाङ्गश्रुत पाठकाय उपाध्याय नमः
५ श्री भगवती श्रुत पाठकाय उपाध्याय नमः
६ श्री ज्ञाता धर्मकथा श्रुत पाठकाय उपाध्याय नमः
७ श्री उपासकदशांग श्रुत पाठकाय उपाध्याय नमः
८ श्री अन्तगडदशांग श्रुत पाठकाय उपाध्याय नमः
९ श्री अनुत्तरोववाई अंग श्रुत पाठकाय उपाध्याय नमः
१० श्री प्रश्न व्याकरणांग श्रुत पाठकाय उपाध्याय नमः
११ श्री विपाकांग श्रुत पाठकाय उपाध्याय नमः
१२ श्री उववाइउपांग श्रुत पाठकाय उपाध्याय नमः

१३ श्री रायपसेणीउपाङ्गश्रुत पाठकाय उपा० नम
१४ श्री जीवाभिगमउपाङ्गश्रुत पाठकाय उपा० नम
१५ श्री पन्नवणाउपाङ्गश्रुत पाठकाय उपा० नम
१६ श्री जम्बूद्वीपपन्नत्तिउपाङ्गश्रुत पाठकाय उपा० नम
१७ श्री चन्द्रपन्नत्तिउपाङ्गश्रुत पाठकाय उपा० नम०
१८ श्री सूरपन्नत्ति उपाङ्गश्रुत पाठकाय उपा० नम
१९ श्री निरयावली उपाङ्गश्रुत पाठकाय उपा० नम
२० श्री कप्पिश्रा उपाङ्गश्रुत पाठकाय उपा० नम
२१ श्री पुप्फिश्रा उपाङ्गश्रुत पाठकाय उपा० नम
२२ श्री पुप्फ चूलिया उपाङ्गश्रुत पाठकाय उपा० नम
२३ श्री वन्हिदशा उपाङ्गश्रुत पाठकाय उपा० नम
२४ श्री द्वादशाङ्गीश्रुत पाठकाय उपा० नम
२५ श्री द्वादशाङ्गीश्रुतार्थ श्रध्यापकाय उपा० नम

उक्त खमासमण देकर २५ लोगस्स का कायोत्सर्ग करे।

## स्तुति

श्री उपाध्यायप्रभुजी ज्ञान दर्शन चारित्र के निधान, श्री श्राचार्यजी के धर्म राजधानी के प्रधान, सकल नयनिक्षेपाप्रमाण गर्भित द्वादशागी जाननेवाले, सुविहितगच्छप्रवृत्ति के मण्डन, समस्त परमपद के साधक, मुनि वृन्द के सूत्रधार, सर्व जनो से श्रधिक बुद्धिमान, दुर्बोध शिष्य को सुबोध करने में कुशल, जाड्य ग्रन्थि को चुण करने में वज्र मूशल के समान श्रवारित,

किंपाक फल को खाकर मनुष्य मरता है वैसे ही सुन्दर स्त्रियों का संग करने से अनेक बार मर कर महान् दुःख भोगने पड़ते है। यदि राजा ही अनीति के रास्ते पर चले तो दूसरों को कैसे रोका जा सकता है। इसलिये हे राजा! दोनों लोको मे दुःख देनेवाली पर स्त्री संग का विचार छोड़ दो। इस तरह बहुत समझाने पर भी राजा ने अपना हठ नही छोड़ा। इसलिये मंत्री ने राजा का हित चिंतन कर राज्य की अधिष्ठायिका देवी का स्मरण किया जिससे देवी प्रगट हुई। मंत्री ने उसे सारा हाल बताया। तब देवी ने कहा कि जब यह अपने पाप का पश्चाताप करे उस समय मेरा स्मरण करना। मै उसे शांत कर दूंगी। ऐसा कह राजा के शरीर में व्याधि प्रगट कर देवी अदृश्य हो गई। पीछे व्याधि से व्याकुल हुआ राजा विलाप कर सोचने लगा कि वास्तव में मुझे मेरे दुष्कृत्य ही पीड़ा दे रहे है। मन से किये गये पाप से ही इतना कष्ट हो गया है तो जो पाप सेवन करता है उसका तो क्या हाल होता होगा। इस प्रकार मन मे पश्चाताप कर फिर कभी पाप कार्य नही करने की प्रतिज्ञा कर व्याधि की शांति के लिये प्रार्थना करने लगा। मंत्री ने सोचा कि अब राजा पूरी तरह पछता रहा तो उसने देवी का स्मरण किया और देवी ने व्याधि को शांत कर दी और राजा स्वस्थ हो गया। पीछे राजा ने मंत्री से पूछा कि मुझे जो मानसिक पाप लगा उसकी शुद्धि कैसे हो? मंत्री ने कहा पंडितों को बुलाकर पूछो ताकि वे पाप निवारण करने का उपाय बतावेगे। राजा ने मंत्री के कहने से दूसरे दिन सवेरे पंडितों को बुलाकर पाप से मुक्त होने का

उपाय पूछा। पडितो ने अलग २ रीतिया बताई। किसी ने कहा गगाजल पीने से पाप दूर होता है। किसी ने कहा अडसठ तीथ की यात्रा कर नर्मदा की मिट्टी का शरीर पर लेप करने से पाप दूर होता है। किसी ने कहा हवन कर वेद पुराण की कथा सुनने से पाप का नाश होता है। किसी ने कहा ब्राह्मणो को दान देने मे किये पापो का नाश हो जाता है। इस प्रकार पडितो ने पाप निवारण के उपाय बताये परन्तु राजा को इनमें से कोई भी पसन्द नही आया। उस समय नगर के बाहर उद्यान में श्रीषेण मुनिश्वर पधारे। राजा उनकी वदना करने परिवार सहित गया। गुरु की विनय पूर्वक वन्दना कर दोनो हाथ जोड बोला—हे करुणानिधि! मन के पाप की शुद्धि किस प्रकार की जाय, इसका उपाय बताओ।

गुरु ने कहा शुद्धि दो प्रकार की है, बाह्य और अभ्यन्तर। जलादिक से शरीर की बाह्य शुद्धि होती है और ज्ञान, ध्यान तथा तप से अभ्यन्तर की शुद्धि होती है। जिसका चित्त काम वश स्त्री के मोह में फसा हुवा है ऐसे मनुष्यो की जलादिक से कभी भी शुद्धि नही हो सकती। अन्तर की शुद्धि तो ज्ञान और क्रिया से ही हो सकती है ऐसा जिनेश्वर ने कहा है। कहा भी है कि—

**आलोचया निंदनगर्हणाभि , सम्यक क्रिया बोध तपो भिरुग्रै।**
**तत्पापकर्मा स्रजतस्त्रिधापि, स्मार्हुविशुद्धि खलु दुष्कृताना॥**

अर्थ—मन, वचन और काया इन तीनो से पाप करनेवाले मनुष्य के दुष्कर्मो की शुद्धि आलोचना, निंदा और गर्हा तीन

प्रकार से और सम्यक् क्रिया, ज्ञान व उग्र तप से दुष्कृत्यों की शुद्धि होती है ऐसा ज्ञानी पुरुष कहते हैं।

गुरु की ऐसी देशना सुनकर प्रधान के भाई श्रुतशील को वैराग्य हुवा और उसने चारित्र ग्रहण किया।

श्रुतशील के चरित्र लेने से राजा को गुरु पर द्वेष हुआ। गुरु राजा को प्रतिवोध देकर वहां से विहार कर गये। पीछे एक वार उसी नगर के उद्यान में निर्दोष चारित्र का पालन करने वाले श्रुत केवली श्री समंतभद्राचार्य वहुत से साधुओं के साथ वहां आये। उस समय सब पुरवासी और राजा उनको वंदना करने आये। तव गुरु महाराज ने देशना दी।

'हे भव्यजनों! मदोन्मत्त हाथी, प्रचंड वेगवान घोड़े, विशाल राज्य लक्ष्मी, सुन्दर रूप, उत्तम वीर्य, मृगलोचनी सुन्दर स्त्री आदि भोगोपभोग्य वस्तुओं की प्राप्ति धर्म के प्रभाव से ही प्राप्त होती है। जो सुज्ञ शिरोमणि जिनेश्वर के कहे धर्म में रुचि रख दूसरों को भी प्रेरणा देता है वह प्राणी सुख सम्पदा को प्राप्त करता है; और जो मूढ आत्मा जिनेश्वर के धर्म को माननेवाले का अनादर कर उन पर द्वेष करता है वह अनेक प्रकार के दुःखों को प्राप्त करता है। इसलिये जहां तक यह देह निरोग है, इन्द्रियां काम करती है, जरावस्था दूर है वहां तक धर्म कार्य में लगे रहने का यत्न करो।

— ऐसी वैराग्य पूर्ण गुरु देशना श्रवण कर राजा ने जयन्तकुमार को राजसिंहासन पर वैठा मंत्री सहित गुरु के पास से चारित्र ग्रहण किया। धीरे २ गुरु के पास रहकर ग्यारह अंग

का अध्ययन किया। एक दिन गुरुमुख से बीस स्थानक की आराधना सम्बन्धी देशना श्रवण करते हुए ऐसा सुना कि बीस स्थानकों में से एक भी स्थानक की सम्यक प्रकार से आराधना करने से तीर्थंकर पदवी मिलती है। वह गुरु वचन सुनकर राजर्षि मुनि ने अभिग्रह लिया कि जहा तक जीऊगा वहाँ तक बहुश्रुत की सेवा करूगा। ऐसा अभिग्रह लेकर बहुश्रुत मुनियो की औषध भेषज आदि से वैयावच्च करते हुए अभिग्रह का दृढता से पालन करने लगा।

एक दिन देवसभा म इन्द्र महाराज ने उन मनि की प्रशसा की। उस पर शकित हो धनददेव जहा मुनि थे उस नगरी में आ सेठ बनकर रहने लगा। उस समय वे राजर्षि मुनि किसी बीमार साधु के लिये कोलापाक की तलाश में कपट रूप सेठ के घर आ धर्म लाभ देकर खडे हुए। मुनि को देख कपटी सेठ खडा होकर प्रणाम कर मीठे वचनो से बोला कि आज मेरा धन्यभाग्य है कि आपने पधार कर मेरा घर पवित्र किया। हे पूज्य कहिये आपको क्या चाहिये ?

मुनि ने कहा—हे महाभाग मुझे कोलापाक की जरूरत है। यदि तुम्हार पास हो तो दो।

सेठ ने कहा महाराज मेरे घर में कोलापाक जितना चाहिये उतना है। आप ठहरिये म अभी लाता हूं। ऐसा कह अन्दर से कोलापाक लाकर मुनि को देने लगा। मुनि ने उसे अनिमेष नेत्रवाला देख सोचा कि यह तो कोई मायावी देव है और देवपिंड मुनि ग्रहण करते नही। ऐसा सोच पाक लिए बिना

वहां से दूसरी जगह चले गए। इससे वह देव क्रोधित हो जहां २ मुनि जाते वहां २ पाक को अशुद्ध कर देता। फिर भी मुनि को खेद नहीं हुवा। वहुत घर फिरते २ सूर सार्थवाह के यहां मुनि गये। वहां उसे शुद्ध पाक मिला। वहां से पाक लेकर मुनि अपने स्थान पर गये। इस तरह मुनि को अपने अभिग्रह मे निश्चल देख देव ने प्रगट हो मुनि को स्तवन कर सूर सार्थवाह के घर रत्नों की वृष्टि कर अपने स्थान पर गया। वहुश्रुत को भाव पूर्वक सम्यक प्रकार से सेवा करने से मुनि ने तीर्थंकर नाम कर्म उपार्जन किया। वहां से काल धर्म प्राप्त कर नवमे देवलोक मे देवता हुए। वहां से चव महाविदेह क्षेत्र मे तीर्थंकर पद पाकर मोक्ष प्राप्त करेगे। श्रुतशील मुनि का जीव उन्ही तीर्थंकर के गणधर होकर मोक्ष प्राप्त करेंगे।

इस प्रकार महेन्द्रपाल नृपति का चरित्र श्रवण कर हे भव्यजीवो तुम भी वहुश्रुत की भक्ति करने के लिये प्रयत्न करो।

# सप्तम साधु पद आराधन विधि

"ॐ नमो लोए सव्वसाहूण' इस पद की २० माला गिने।

साधु के २७ गुण होते है इसलिये इस पद के २७ खमासमण नीचे लिखे माफिक देना। प्रत्येक खमासमण से पूर्व यह दोहा बोलना।

दोहा

स्वाद्‌वादगुण परिणम्यो, रमता समता सग।
साधे शुद्धा नन्दता, नमो साधु शुभ रग॥

१ पृथ्वीकाय रक्षकेभ्य सर्व साधुभ्यो नम
२ अपकाय रक्षकेभ्य सर्व साधुभ्यो नम
३ तेजकाय रक्षकेभ्यः सर्व साधुभ्यो नम
४ वायुकाय रक्षकेभ्य सर्व साधुभ्यो नम
५ वनस्पतिकाय रक्षकेभ्यः सर्व साधुभ्यो नम
६ त्रसकाय रक्षकेभ्य सर्व साधुभ्यो नम
७ सर्वत प्राणातिपात विरतेभ्य सर्व साधुभ्यो नम
८ सर्वत मृषावाद विरतेभ्य सर्व साधुभ्यो नम
९ सर्वतोऽदत्तादान विरतेभ्य सर्व साधुभ्यो नम
१० सर्वतो मैथुनात् विरतेभ्य' सर्व साधुभ्यो नम
११ सर्वत परिग्रहात् विरतेभ्य- सर्व साधुभ्यो नम
१२ सर्वतो रात्रि भोजनात् विरतेभ्य सर्व साधुभ्यो नमः

मधुकर वृति, आत्मोपासक मुक्तमान. महर्षि शान्त, दान्त, अवधूत, शुद्धदेशी शुद्धलेशी, अकामी, पूर्ण ब्रह्मचारी, जागरिक-तीर्थी, पूर्णकाम, अध्यात्मवेदी, जिनज्येष्ठमृत, उर्द्धरेता, अनुभवी तारक, त्रियोगी, महाशय, भद्रक, तत्वज्ञानी, वाचंयम, मोहजयी ऋषि, अलुब्ध, अकिञ्चन, सव संहृत प्रतिकर्मा श्रमण समभय पण्डित पुरोग अमृत क्रियाविलासी वचन, धर्मऋषि, शुक्ल शुक्लाभिजाति, अनुत्तरयोगी, मं. अतीन्द्रिय, मुद्रितकरण, अकर्मा, महाबुद्धि, महाविचक्षण, महासाधक, परब्रह्मनेता, इत्यादि अनेक गुणरत्न मुनिराज भवसमुद्र तरण के जहाज, समस्त लोक के मित्र। इस प्रकार दो हजार कोडी साधुजी है उनको हमारी प्रतिदिन त्रिकाल वन्दना है। वह घडी, दिवस, समय, क्षण धन्य है कि दिल मे पूर्वोक्त साधुजी के दर्शन सेवन मेरेको प्राप्त होवे। ऐसे साधु महाराज हमारे मुक्तिसाधन के समय होवे इत्यादि से स्तुति करे। इस पद के भक्ति विषय में छट्ठ, अट्ठम, दशम, मास क्षमण, प्रमुख दुष्कर तप करने में तत्पर साधु तपस्वी का गौरव विवेक सहित करना चाहिए, साधु को वस्त्र पात्रादि १४ उपकरण की सहाय करे, साधु को पुस्तक देवे, पुस्तक का उपकरण देवे, तपस्वी साधु की वैयावच्च करे, तपस्वी साधु का अङ्ग विलेपन करे, उपाश्रय बनावे, वृद्ध रोगी साधुओं को औषध प्रभृति देवे, दीक्षामहोत्सव करे और अठारह शीलाँगरथ गाथा की साधु वन्दना पढ़े इत्यादि सप्तम पद के आराधन से प्राणी अभिमत फलों को प्राप्त करता है ॥

इस पद की आराधना श्याम वर्ण से करना। इस पद को

आराधना से श्री वीरभद्र तीर्थंकर हुए जिनकी कथा इस प्रकार है।

# सातवें तपस्वी स्थानक पद आराधना पर वीरभद्र की कथा

अवन्ती देश में अलकापुरी के समान विशाला नाम की नगरी थी। उस नगर मे धनाढ्य वृषभदास सेठ रहता था। उसके रूपवती व गुणवान वीरमती स्त्री तथा वीरभद्र पुत्र था।

बालक वीरभद्र धीरे २ सब कलाओ मे कुशल होकर यौवनावस्था में पहुँचा। वीरभद्र के रूप और गुण की प्रशसा पद्मिनी खड पत्तन में रहनेवाले पुण्यात्मा सेठ सागरदत्त ने सुनी। इसलिये उसने अपनी पुत्री प्रियदशना का विवाह उसके साथ करने के लिये एक आदमी भेजा। सेठ ने उचित घर समझ प्रस्ताव स्वीकार कर लिया। बाद मे शुभ मुहूर्त में उत्साह पूवक प्रियदर्शना के साथ लग्न कर दिया। कुछ दिन श्वसुर के घर आनन्द पूर्वक रहने के बाद वीरभद्र ने अपने घर जाने की आज्ञा मागी। तब सेठ ने कहा कि मुझे अपनी पुत्री प्रियदशना से अधिक प्रेम है इसलिये आप अपने साथ आए हुए आदमियो को भेज दो और आप यही रहो। ससुर की बात सुन उसने अपने साथ आए हुए आदमियो को बिदा किया और कहा कि मैं कुछ दिना बाद अपनी स्त्री सहित आऊँगा क्योंकि सेठ का बहुत आग्रह है और म उनके दिल को दुखाना नही चाहता। कुछ दिन बीतने पर वीरभद्र ने सोचा कि जो

पुरुष सुसराल मे और स्त्री पीयर में ज्यादा रहते हैं वे अपनी शोभा व लाज खोते है। इसलिये अब मुझे यहां ज्यादा नही रहना चाहिये। परदेश जाकर द्रव्य संचय कर पिता के घर जाना ज्यादा अच्छा है। यह विचार उसने अपनी स्त्री को बताया और कहा कि तुझे छोड़कर जाना मुझे अच्छा नहीं लगता है परन्तु विना काम श्वसुर के घर रहना भी मुझे अच्छा नही लगता। इसलिये परदेश धन कमाकर आऊँ तब तक तू पिता के घर रह। मै थोड़े दिन में आकर अपने पिता के घर ले जाऊँगा। इस प्रकार समझाकर और उसकी स्वीकृति ले अपने भाग्य की परीक्षा करने निकल पड़ा। घूमते २ वह सिहल द्वीप पहुँचा। वहाँ किसी दिव्य गुटिका के प्रभाव से रूप बदल कर नगर मे नाना प्रकार की कलाएँ करता हुवा घूमने लगा जिससे नगर के लोग उसे प्यार करने लगे।

एक दिन घूमते २ वीरभद्र उस नगर के शंख सेठ की दुकान पर जाकर बैठा। सेठ उसे गुणवान, रूपवान, और बलवान देख आदर पूर्वक घर लाया और पुत्र की तरह रखा। अब वीरभद्र सुख पूर्वक रहने लगा।

उस नगर के रत्नाकर राजा की महा गुणवान, सब कलाओं मे निपुण, अत्यत रूपवती अनंगसुंदरी पुत्री थी। उसकी सेठ की पुत्री के साथ मित्रता थी। उससे राजकुमारी की प्रशंसा सुन वीरभद्र की इच्छा उसे देखने की हुई इसलिये उसने सेठ की पुत्री से कहा। सेठ की पुत्री ने कहा कि वहां स्त्रियों के सिवाय किसी को जाने का हुक्म नहीं है इसलिये कैसे बताऊँ।

